“ स्वस्थ पुरुष वही है, जिसके विचार इधर उधर दौड़े दौड़े नहीं फिरते, जिसके मनमें बुरे विचार नहीं उठते, जिसकी नींदमें स्वप्नोंका व्याघात नहीं पड़ता, जो सोते हुए सम्पूर्ण जागृत होता है। ऐसे मनुष्यको कुनैन लेनेकी आवश्यकता नहीं होती। उसके न बिगड़नेवाले रक्तमें सम्पूर्ण आन्तरिक विकारोंको दबा देनेकी शक्ति होगी।”

× × × ×

“ कुमारिकाके स्पर्शसे अथवा दर्शनमात्रसे पुरुष विकारमय हो जाता है, ऐसी समझको मैं पुरुषके लिए पुरुषत्वको लजानेवाली समझता हूँ। यह बात यदि सत्य हो, तो ब्रह्मचर्य असंभव है।”

× × × ×

“ विवाह शरीरका नहीं, आत्माका है। अगर विवाह शरीरका ही हो, तो पतिके मरनेपर मोमके पुतले या फोटोसे ही सन्तोष क्यों न कर लिया जाय ?...”

× × × ×

“ युवकोंके जीवनमें सबसे बड़ी और नहीं तोड़ी जा सकनेवाली शर्त यह होनी चाहिए कि वे अन्तर और बाहर पवित्र रहें—उनके जीवनके समस्त कार्योंमें शुचिता हो, अर्थात् वे ब्रह्मचर्यका पालन करें।”

**—नवजीवन**

~~~~~~~~

“ हरएक मनुष्यको भरसक इस बातकी कोशिश करनी चाहिए कि वह विवाह न करे। लेकिन विवाह कर लेनेपर उसे चाहिए कि वह अपनी स्त्रीके साथ भाई-बहिनकी तरह रहे।”

**—टाल्स्टाय**

“ ब्रह्मचर्यका मार्ग स्वर्गका मार्ग है। स्वर्गका राज्य ब्रह्मचारियोंके लिए है। उसके द्वारपर प्रदीप्त अक्षरोंमें लिखा हुआ है—जो शक्तिहीन हैं वह भीतर न आवें।”

**—टी० एल० बास्वानी**
~~~~~~~~